# भूमिका.

देखो, एक समय वह था कि ब्रह्मादिक देवता और ऋषिमुनियोंने संसारके उपकारार्थ आयुर्वेदके अनेक ग्रन्थ रचे; और औषधियोंका यहांतक चमत्कार दिखाया कि ब्रह्माका कटा हुआ शिर अश्विनीकुमारने जोड दिया, क्या इससे अधिक औषधियोंका कुछ और चमत्कार होगा? फिर एक समय वह था कि राजमुकुट दिवोदास, वीरविक्रमादित्य, भोजराज, मदनपाल और हर्षादिक राजाओंने ब्राह्मणोंको द्रव्य दे देकर द्रव्यगुणके अनेक ग्रन्थ बनवाकर प्रजाके उपकारके लिये संसारमें प्रचार किया और यहांतक हुआ कि रोगोंको रहना भारी पड गया,एक समय वह हुआ कि यवनोंने उन ग्रन्थोंका नाम निशानभी न रक्खा, कहीं [illegible]नीमें बहाये कहीं आगमें जलाये और अपने बनाये ग्रन्थोंका प्रचार [illegible]या, जैसे कि तिब्बे अहमदी, तिब्बे अकबरी, इजालयमसीहा, मखजने[illegible]गी, कानूनशैख, इनहीकी चर्चा फैल उस समय भारतवासियोंका [illegible] अत्यन्त खिन्न हुआ, कारवार छूट गया, आयुर्वेदका नाम संसारसे [illegible]या, सबने अपने अपने धर्म कर्म छोड दिये, नौकरी चाकरी करके अ[illegible] [illegible]ालबच्चोंका प्रतिपाल करने लगे. और यवनोंसे बातबातमें डरने लगे, यहांतक हुआ कि सब देशमें फारसीहीका रिवाज हो गया, और नागरीका तो नामभी लोगोंके मुखसे निकलना कठिन हो गया.

अब एक समय यह आया कि जबसे जगत्सुखदानी महारानी विकटोरियाका राज्य इस देशमें हुआ तबसे हरेक विद्याका प्रचार घरघर होने लगा, कविलोगभी अपने अपने शास्त्र सुधारने लगे, वैद्यलोग आयुर्वेदकी चर्चामें प्रवृत्त हुए, प्राचीन ग्रन्थोंकी तलास होने लगी, नवीन नवीन ग्रन्थ बनने लगे, परन्तु जितनी उन्नति इस शास्त्रकी होनी चाहिये अभीतक उतनी उन्नति नहीं हुई, क्योंकि पूर्वकालमें जो चिकित्साके ग्रन्थ प्रकाशित थे अब वह सब ग्रन्थ संस्कारके अभावसे और सम्प्रदायके दोषसे लुप्त हो गये, अब बडे परिश्रमसे वैद्य लोगोंने खोजते खोजते चरक, सुश्रुत, माधवनिदान, वाग्भट, भावप्रकाशादिक प्रसिद्ध प्रसिद्ध ग्रन्थोंके पते लगाये, परन्तु इनके अतिरिक्त अनेक ग्रन्थोंका अभीतक पता नहीं, कि कहां गये?--

अब हमने बडे यत्न और परिश्रमके साथ आयुर्वेदीय शास्त्र अलभ्य रत्न महोपकारी 'राजवल्लभनिघण्टु' साधारण मनुष्योंके उपकारार्थ तलास करके प्रकाश किया, इस अमूल्य ग्रन्थको प्राप्त करके पहिले जैसा आनन्द हुआ कुछ वर्णन नहीं कर सक्ता, परन्तु आन्तरिक दशा देखकर वैसाही चित्तको खेदभी हुआ, क्योंकि वह पुस्तक इतनी अशुद्ध थी कि वारम्वार पढने परभी कहां कहांका अर्थ समझमें नहीं आया, परन्तु दूसरे ग्रन्थोंकी सहायतासे और सज्जनोंकी कृपासे जहांतक हो सका और अपनी बुद्धिसे जो कुछ समझमें आया, वहांतक शुद्ध किया, मैं साहस करके अपने आपको पुरा कृतकार्य हुआ नहीं समझता, इस भाषानुवादमें इतना कहना अवश्य है कि इस दुर्घट जटिल आयुर्वेदीयग्रन्थका अनुवाद करना सहज बात नहीं, वास्तवमें इस ग्रन्थके पाठ करनेसे ग्रन्थकर्ताकी साधारण बुद्धिमानीका परिचय नहीं पाया जाता, महाबुद्धिवान् महाराज श्रीमान्राजवल्लभ ग्रन्थके बनानेवाले और सर्वगुणपारायण वैद्यराज नारायणदास इसके प्रतिसंस्कारक हैं, परन्तु ऐसे अनुपम ग्रन्थोंके प्रकाश करनेमें वैश्यवंशअवतंस. कल्याणनिवासी श्रीश्रेष्ठ गंगाविष्णु श्रीकृष्णदासकी समान प्रकाश करनेमें दूसरा दृष्टि नहीं आता,जिन्होंने अत्यन्त साहस करके आयुर्वेदकी नौकाको आलस्यके समुद्रमें डूबती हुई देख कटिबद्ध हो, केवट बन तन मन लगा उसको पार करनेका सहज उपाय कर दिया, कि देशदेशान्तरोंसे आयुर्वेदीय ग्रन्थ मगाय मगाय भाषानुवाद कराय कराय उनको अत्यन्त सुगम कर अपने 'लक्ष्मीवेंकटेश्वर यन्त्रालयमें प्रकाशित कर नगर नगर ग्राम ग्राममें उनका प्रचार करने लगे, उनके उपकारकाभी वर्णन नहीं हो सक्ता, जब मैंने देखा कि ऐसे ऐसे परमोपकारी संसारोमें आयुर्वेदकी सहायतामें कटिबद्ध हैं,जब उन लोकोंका इस प्रकार साहस देखा तो मैंनेभी अपने मनमें विचार किया कि यद्यपि इसकी भाषा करनी कठिनभी है परन्तु तोभी राजवल्लभकी टीका करनेको प्रस्तुत हुआ, और टीकाका नाम द्रव्यचन्द्रिका रक्खा और जहांतक हो सका उसकी भाषा ऐसी सरल और रसीली बनाई जो कि एकवार पाठ करनेसेही सर्व साधारणकी समझमें आ जाय, और इस ग्रन्थके मंगानेमें और शुद्ध करनेमें जो जो कठिनता पड़ी वह पहिलेही वर्णन कर चुका हूं, अब सब पाठकगणोंसे मेरी यह प्रार्थना है कि जो इस ग्रन्थमें किसी प्रकारकी अशुद्धि हो तो पाठक

लोग क्षमा करें, और इस ग्रन्थके पाठ करनेसे पाठकोंका थोडासाभी उपकार हो तो मैं अपने यत्न और परिश्रमको सार्थक समझूंगा.

कार्तिककृष्णाष्टमी ८ }
विक्रम संवत् १९५२ }

आपका परममित्र–
**शालिग्रामवैश्य,**
दीन्दारपुरा, मुरादाबाद सिटी.

**यह राजवल्लभग्रन्थ द्रव्यचन्द्रिकाटीकासहित**
**सर्वविद्यासागर वैद्यवंशउजागर**
**श्रीश्रेष्ठ गंगाविष्णुश्रीकृष्णदासको**
**समर्पण किया, शुभमस्तु.**



॥ श्रीः ॥

# दीपनपाचनादि पारिभाषिकशब्दोंका अर्थ.

भाषांतरमें कहीं २ जगह " दीपन, पाचन. अभिष्यंदी " इत्यादि शब्दोंकाही प्रायः उपयोग किया गया है सो इट इन शब्दोंका अर्थ सर्व साधारण लोगोंकी समझमें आना कठिन है इसीलिये इन दीपनपाचनादि पारिभाषिक शब्दोंका अर्थ नीचे लिखा है—

१ दीपन—जो आमको न पचावे सिर्फ अग्निको बढावे. जैसे—सौंफ.

२ पाचन—जो आमको पचावे परंतु अग्निको न बढावे. जैसे—नागकेशर.

३ दीपनपाचन—जो आमको पचावे और अग्निकोभी बढावे. जैसे—चित्रक.

४ संशमन—जो वातादि दोषोंको न बिगाडे न शोधे किंतु समान रखे. जैसे—गिलोय.

५ अनुलोमन—जो वातादि दोषोंको पचाके बंधे हुओंको अलग २ करके गुदाद्वारसे बाहर निकाल देवे. जैसे—हरड.

६ स्रंसन—जो वातादि दोष और मलमूत्रको जबरदस्तीरे पक होनेके पहिलेही गुदाद्वारसे बाहर निकाले. जैसे—किरवारे की गिरी.

७ भेदन—जो वातादि दोषोंसे बंधे हुए मलमूत्रको अल २ करके गुदाद्वारसे बाहर निकाले. जैसे—कुटकी.

८ रेचन—जो पक्वापक्व अन्नादि और वातादि दोषोंको पतला करके गुदाद्वारसे बाहर निकाले. जैसे—निसोत.

९ वमन—जो विना पचे कफपित्तको मुखके द्वारा निकाले. जैसे—मैनफल.

१० संशोधन—जो स्वस्थानमें स्थित वातादि दोष और मलको ऊपरके ओर खींचके मुखनासिकाके द्वारा बाहर निकाले. जैसे—देवदाली.

११ छेदन—जो परस्पर मिले कफादि दोषोंको अपनी शक्तिसे अलग २ कर देवे. जैसे—जवाखार.

१२ लेखन—जो रसादि धातु और वातादि दोषोंको सुखायके बाहर निकाले. जैसे—सहत.

१३ ग्राही—जो अग्निको बढावे और आमको पचावे तथा स्वयं उष्णवीर्य होनेसे जलरूप कफादि दोष तथा धातुमलको शोषण करे. जैसे—सोंठ.

१४ स्तंभन—जो स्वयं रूक्ष, शीतल, कषेला और जल्दी पचनेवाला होनेसे वादीको उत्पन्न करे. जैसे—नागरमोथा.

१५ रसायन—जो जरा और रोगोंको दूर करे. जैसे—नीमगिलोय.

१६ वाजीकरण—जो वीर्यको बढाके स्त्रीसे प्रीति करावे. जैसे—कौंचके बीज.

१७ धातुवर्द्धक—जो वीर्यको बढावे. जैसे—असगंध.

१८ धातुचेतन–जो वीर्यको चेतन तथा उत्पन्न करे. जैसे–दूध.

१९ सूक्ष्म–जो रोमकूपोंके द्वारा शरीरमें प्रवेश करे. जैसे–तेल.

२० व्यवायी–जो पचनेके पूर्वही सब देहमें व्याप्त होवे. जैसे–भांग.

२१ विकाशी–जो शरीरकी संधियोंके बंधन और धातुओं-के ओजको शिथिल करे. जैसे–सुपारी.

२२ मादक–जो तमोगुणी होनेसे बुद्धिको लुप्त करे. जैसे–दारू.

२३ प्राणहारक–जो व्यवायी, विकाशी, सूक्ष्म, छेदन, मादक और आग्नेय इन छः गुणोंसे युक्त होवे. जैसे–वत्सनाग.

२४ योगवाही–जो अलग २ अनुपानोंसे सब रोगोंपर दिया जावे. जैसे–पीपल.

२५ प्रमाथी–जो अपनी शक्तिसे मुख, नासिका, कर्णादि-कोंके छिद्रोंमेंसे कफादि दोषोंको दूर करे. जैसे–मिर्च.

२६ अभिष्यंदी–जो स्वयं पिच्छिल और भारी होनेसे रसवाहिनी नसोंको रोकके शरीरको जकडा देवे. जैसे–दही.

---

॥ श्रीः ॥

# राजवल्लभनिघंटोः विषयानुक्रमणिका.

वस्त्रादिधारणगुणाः।



अनुलेपनगुणाः।



## तृतीयपरिच्छेदः।

भोजनयोगिनः ।



चतुर्थपरिच्छेदः ।



षड्रसगुणाः ।



पंचमपरिच्छेदः ।

पुष्पम् ।



## षष्ठः परिच्छेदः ।

### नानौषधिवर्गः ।

इत्यनुक्रमणिका समाप्ता.

---


पुस्तक मिलनेका ठिकाना—

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदास,

"लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर" छापाखाना,

कल्याण--मुंबई.

॥ त्रैलोक्यपतये नमः ॥

# अथ
# द्रव्यचन्द्रिकाटीकासहितः
# राजवल्लभः ।

परमानन्दसन्दोहकन्दभद्रकरं सताम् ।
इन्दिरारमणं वन्दे गोविन्दं नन्दनन्दनम् ॥ १ ॥

शालिग्रामेण वैश्येन नमस्कृत्य गजाननम् ।
राजवल्लभग्रन्थस्य भाषाटीका विरच्यते ॥

अर्थ—परमानन्दसमूहके मूल और सत्पुरुषोंके कल्याण करनेवाले, ऐसे लक्ष्मीपति श्रीगोविंद आनन्दकन्द नन्दनन्दन श्रीकृष्णचन्दको प्रणाम करूं हूं ॥ १ ॥

राजवल्लभवैद्येन निर्मितो राजवल्लभः ।
द्रव्याणां गुणख्यातिस्त्वाङ्घ्रिपजानां सुखावहः ॥ २ ॥

अर्थ—श्रीमान् राजवल्लभ वैद्यराजका निर्माण किया हुवा यह राजवल्लभ निघण्टु वैद्योंको परम सुखदायक है ॥ २ ॥

प्रभातप्राह्णमध्याह्नापराह्णरजनीभवः ।
इति पञ्च परिच्छेदाः षष्ठोप्यत्रौपधाश्रयः ॥ ३ ॥

अर्थ—इस ग्रन्थमें छे परिच्छेद हैं, पहिलेमें प्रभातकालके, दूसरेमें पौर्वाह्लिक ( दुपहरसे पहिलेके ), तीसरेमें मध्याह्निक ( दुपहरके ), चौथेमें अपराह्णिक (दुपहरसे पीछे सन्ध्यातकके),

पांचवेमें रात्रिमें होनेवाले कार्य और छटेमें औषधिके गुण कहे हैं ॥ ३ ॥

## ॥ प्रथमपरिच्छेदः ॥

ब्राह्मे मुहूर्त उत्तिष्ठेत्सुस्थो रक्षार्थमायुषः।
शरीरचिन्तां निर्वृत्य मैत्रं कर्म्म समाचरेत् ॥ ४ ॥

अर्थ—स्वस्थ मनुष्य आयुकी रक्षाके लिये ब्राह्ममुहूर्तमें उठकर शरीरकी चिन्ता ( मलमूत्रादिक त्याग ) से निवृत्त हो हितके करनेवाले कार्य्योंको विचारे ॥ ४ ॥

स्वभावतः प्रवृत्तानां मलादीनां जिजीविषुः।
न वेगान् धारयेद्धीरः कामादीनां तु धारयेत् ॥ ५ ॥

अर्थ—जीवनकी इच्छा करनेवाले पुरुषोंको स्वभावसे चाहिये कि आये हुए मलमूत्रादिकके वेगको कभी न रोके, क्योंकि इनके रोकनेसे अनेक रोग उत्पन्न होते हैं, और जो रोके तो कामक्रोधादिकके वेगको रोके जिससे संसारके रोगोंका नाश हो ॥ ५ ॥

पाद-मलमार्गाणां शौचगुणाः।

मेध्यं पवित्रमायुष्यमलक्ष्मीकलिनाशनम्।
पादयोर्मलमार्गाणां शौचाधानमभीक्ष्णशः ॥ ६ ॥

अर्थ—दोनों पांव और मलके मार्ग सदैव स्वच्छ रखने चाहिये, क्योंकि, इनको स्वच्छ रखनेमें मेधाकी वृद्धि होती है, पवित्रता उत्पन्न होती है, आयु बढ़ती है और अलक्ष्मी (दरिद्र)-का विनाश होता है ॥ ६ ॥

उषःपानगुणाः ।

कासश्वासातिसारज्वरवमथुकटीकोठकुष्टप्रकारान् ।
मूत्राघातोदरार्शःश्वयथुगलशिरःकर्णनासाक्षिरोगान् ॥
ये चान्ये वातपित्तक्षयकफकृता व्याधयः सन्ति जन्तोः ।
तांस्तानभ्यासयोगादपनयति पयः पीतमन्ते निशायाः ७

अर्थ—जो मनुष्य रात्रिके अन्तमें अर्थात् सूर्योदयसे पहिले प्रतिदिन जल पीते हैं, उनके खांसी, श्वास, अतीसार, ज्वर, वमन, कटिरोग, कोठरोग, अठारह प्रकारके कोढ, मूत्राघात, उदररोग, मस्तकरोग, कर्णरोग, नासिकारोग, नेत्ररोग, वात, पित्त, कफ और क्षयरोगसे उत्पन्न हुए रोग सब दूर होते हैं॥७॥

दन्तधावनविधिः ।

प्रातर्भुक्त्वा च मृद्वग्रं कषायकटुतिक्तकम् ।
भक्षयेद्दन्तपवनं दन्तमांसान्यबाधयन् ॥ ८॥

अर्थ—प्रातःकालमें कषैले, कटु और कडवे वृक्षके अगले भागकी नरम दतौन लावे, उसके द्वारा इस प्रकार दांतोंको मर्दन करे कि जिससे दांतोंका मांस अर्थात् मसूढे न छिलजांय॥८॥

मतान्तरम् ।

केप्यत्र करवीरार्ककरञ्जनकुलासनान् ।
दन्तकाष्टार्थमन्ये तु सर्वान् कण्टकिनो विदुः ॥९॥

अर्थ—कोई कोई वैद्य कनेर, आक, करञ्ज, बकुल (मौलश्री) और शालवृक्षकी दतौन करनी चाहिये ऐसा कहते हैं ।

और कोई कहते हैं कि सब प्रकारके कांटेवाले वृक्षोंकी दतौन करनी चाहिये, जैसे कीकर, सिहोड़ इत्यादि ॥ ९ ॥

निषिद्धं यथा।

गुवाकतालहिन्तालखर्जूरैः केतकीमतैः।
नारिकेलेन ताड्या च न कुर्य्याद्दन्तधावनम् ॥१०॥

अर्थ–सुपारी, ताड, हिन्ताल, खजूर, केतकी, नारियल और ताडी (पत्रवृक्ष) इन वृक्षोंकी दतौन नहीं करनी चाहिये ॥ १० ॥

जिह्वालेखनगुणाः।

जिह्वानिर्लेखनं रौप्यं सौवर्णं ताम्रमायसम्।
तन्मलापहरं शस्तं मृदुश्लक्ष्णदशाङ्गुलम् ॥ ११ ॥
निहन्ति वक्त्रवैरस्यं जिह्वादन्ताश्रितामयम्।
आरोग्यं रुचिमाधत्ते सद्यो दन्तविशोधनम् ॥ १२ ॥

अर्थ–चांदी, सोना, तांबा, तथा लोहेकी नरम और निर्मल दशांगुलके प्रमाण सलाई बनावे उससे जिव्हाको घिसे, इस उपायके करनेसे मुखकी विरसता, जिव्हा और दांतोंके आश्रयवाले रोगोंके समूहके समूह नाशको प्राप्त होते हैं। तथा रुचिकी वृद्धि और दन्तभी शुद्ध हो जाते हैं ॥ ११ ॥ १२ ॥

दन्तधावने दिङ्निर्णयः।

मृत्युः स्याद्दक्षिणास्येन पश्चिमास्येन चामयः।
पूर्वास्येनोत्तरास्येन सम्पदो दन्तधावनात् ॥ १३ ॥

अर्थ–दक्षिणकी ओरको मुख करके दतौन करनेसे मृत्यु

होती है, पश्चिमकी ओरको मुख करनेसे रोग उत्पन्न होते हैं, पूर्व और उत्तरकी ओरको मुख करके दतौन करनेसे सम्पदा बढती है ॥ १३ ॥

दन्तकाष्ठव्यवहारनिषिद्धजनाः ।

अर्दितो कर्णशूली च दन्तरोगी नवज्वरी ।
शोषी कासी च मूर्छार्तो दन्तकाष्ठं विवर्जयेत् ॥१४॥

अर्थ—अर्दित ( पक्षाघातविशेष ) रोगवाला, कर्णशूल ( कानका दर्द ) वाला, दन्तरोगवाला, नवीन ज्वरवाला, शोषयुक्त, कासरोगवाला और मूर्छारोगवाले मनुष्यको दतौन नहीं करनी चाहिये ॥ १४ ॥

चक्षुर्धावनविधिः ।

दन्तमूर्द्धमधो घृष्ट्वा प्रातः सिञ्चेच लोचने ।
तोयपूर्णमुखस्तेन दृष्टिराशु प्रसीदति ॥ १५ ॥

अर्थ—मनुष्यको चाहिये कि प्रातःकाल दांतोंके ऊर्द्ध और अधोभाग घिसकर मुखमें जल भर लेवे, फिर उस जलसे नेत्रोंको सींचे, इससे नेत्रोंमें प्रसन्नता प्रगट होती है, और ज्योति बढती है ॥ १५ ॥

अञ्जनधारणगुणमाह ।

नेत्रमञ्जनसंयोगाद्भवत्यमलतारकम् ।
दृष्टिर्निराकुला भाति निर्मलश्चन्द्रमा यथा ॥ १६ ॥

अर्थ—नेत्र अञ्जनके संयोगसे निर्मलतारका संयुक्त, स्थिरदृष्टियुक्त और चन्द्रमाकी समान दीप्तिवान् होते हैं ॥ १६ ॥

कङ्कतीगुणाः।

कङ्कती कान्तिजननी कण्डूघ्नी मूर्द्धरोगजित्।
केशप्रसादनी केश्या रजोजन्तुमलापहा ॥ १७ ॥

अर्थ—कंघी वा कंघा, कान्तिको प्रगट करनेवाली, मस्तककी खुजलीको हरनेवाली, शिरके रोगोंको मिटानेवाली, केशोंको निर्मल करके बढानेवाली, जूओंकी शत्रु और बालोंके मलको निकालनेवाली है ॥ १७ ॥

उष्णीष (पगडी) धारणगुणाः।

उष्णीषं शिरसा धार्य्यं प्रभाते लघु नित्यशः।
केश्यं चक्षुष्यमायुष्यं रजःशीतोष्णवारणम् ॥१८॥

अर्थ—प्रतिदिन प्रभातके समय हलके वस्त्रकी पगडी शिरपर धारण करे। यह केशोंको हितकारी, नेत्रोंकी कष्टहारी, आयुवर्द्धक तथा रज, शीत और धूपनिवारक है ॥ १८ ॥

श्मश्रुनखादिच्छेदनगुणाः।

पौष्टिकं कल्पमायुष्यं शौचरूपविराजनम्।
केशश्मश्रुनखादीनां कृन्तनं सम्प्रसादनम् ॥ १९ ॥

अर्थ—केश, श्मश्रु ( दाढी, मूछ ) और नखादिके छेदनसे शरीरकी कान्ति, पुष्टि, बल और आयु बढती है। तथा मनुष्य पवित्र और स्वरूपवान् होता है ॥ १९ ॥

प्रभातद्रष्टव्यः।

वैद्यः पुरोहितो मंत्री दैवज्ञोऽत्र चतुर्थकः।
प्रभातकाले द्रष्टव्यो नित्यं स्वाश्रियमिच्छता ॥२०॥

अर्थ-ऐश्वर्य्यकी इच्छा करनेवाले मनुष्योंको प्रातःकालके समय वैद्य, पुरोहित, मंत्री और ज्योतिषियोंका दर्शन करना चाहिये ॥ २० ॥

अग्निसेवनगुणाः ।

आग्निर्वातकफस्तम्भशीतवेपथुनाशनः ।
आमाभिष्यन्दशमनो रक्तपित्तप्रकोपनः ॥ २१ ॥

अर्थ-अग्निके सेवन करनेसे वात और कफकी स्तम्भता, शीत, कम्प, अपक्वरस ( आम ) और शरीरका क्लेद ( पसीना ) नाश होता है, और रक्तपित्त प्रकुपित होता है ॥ २१ ॥

धूम-हिम-गुणाः ।

धूमः पित्तानिलौ कुर्य्यादवश्यायः कफानिलौ॥२२॥

अर्थ-धूम सेवन करनेसे पित्त तथा वातकी वृद्धि होती है, और शीत ( हिम ) का सेवन करनेसे कफ और वात बढती है ॥ २२ ॥

शिशिरगुणाः ।

शिशिरं शीतलं रूक्षं वृष्यं वातप्रकोपनम् ॥ २३ ॥

अर्थ-शिशिर शीतल, रूखा, वीर्यका बढानेवाला और वातप्रकोपक है ॥ २३ ॥

कुज्झटिगुणाः ।

रूक्षो तमोगुण प्रायो कुज्झटिः कफपित्तलः ॥२४॥

अर्थ-कुज्झटि ( कुहरा, कोल, कुहासा ) रूखा, तमोगुणसंयुक्त और कफ, पित्तका बढानेवाला है ॥ २४ ॥

अवस्थानगुणाः।

आस्या मेदोद्युतिश्लेष्मसौकुमार्य्यकरी सुखा ॥ २५॥

अर्थ—आस्या ( अवस्थान, आसन ) मेद, कान्ति, तथा कोमलता और अत्यन्त सुखका देनेवाला है ॥ २५ ॥

इत्थं मैत्रक्रियादीनां संक्षेपेणातिगुम्फितः ।
प्राभातिकः परिच्छेदः समाप्तो राजवल्लभे ॥ २६ ॥

अर्थ—इस राजवल्लभनिघंटुमें मैत्रादिक क्रियादिकोंका प्राभातिक संक्षेप और विस्तारको छोडकर मध्यम रीतिसे वर्णन करके समाप्त किया ॥ २६ ॥

इति श्रीराजवल्लभनिघण्टे द्रव्यगुणचन्द्रिकाटीकायां आयुर्वेदोद्धारकशालिग्रामवैश्यकृतायां प्रथमपरिच्छेदः समाप्तः ॥१॥

---

## ॥ द्वितीयपरिच्छेदः ॥

अथ पौर्वाह्णिकं कृत्यं नानातंत्रान्निरुच्यते ॥ १ ॥

अर्थ—इसके उपरान्त अनेक प्रकारके तंत्रोंसे निरूपण की हुई पौर्वाह्णिक क्रियाओंको कहते हैं ॥ १ ॥

छत्रादिपञ्चकम्।

छत्रं वर्षातपरजोवातावश्यायनाशनम्।
वर्ण्यं दृष्टिकरं बल्यं गुप्त्यावरणसंकरम् ॥ २ ॥

अर्थ—छत्र ( छाता, छत्री ) लगानेसे वर्षा, धूप, धूल, वायु और शीत दूर होता है। यह छाता वर्ण ( रंग ) और दृ-

ष्टिकी शक्तिका बढानेवाला है, बलकारक और पिशाचबाधाका तो शत्रु समझना चाहिये ॥ २ ॥

दृष्टिगुणमाह ।

दृष्टिर्निष्पन्दिनी शीता निद्राश्लेष्मबलप्रदा ।
मलापहारिणी वायुदायिनी वह्निवारिणी ॥ ३ ॥

अर्थ—दृष्टि कफादिको टपकानेवाली, शीतल, निद्रा और श्लेष्मके बलकी बढानेवाली, मलनाशक, वायुजनक और मन्दाग्निकारक है ॥ ३ ॥

आतपगुणमाह ।

आतपः कटुको रूक्षः स्वेदमूर्च्छातृपापहः ।
दाहवैवर्ण्यजननो नेत्ररोगप्रकोपनः ॥ ४ ॥

अर्थ—सूर्यकी तपन कटु और रूखे गुणवाली है । तथा पसीना, मोह, तृषा, दाह, विवर्णता और नेत्ररोगको उत्पन्न करनेवाली है ॥ ४ ॥

छायागुणमाह ।

छाया दाहश्रमस्वेदहरा मधुरशीतला ॥ ५ ॥

अर्थ—छाया दाह, श्रम और पसीनेको दूर करनेवाली है । तथा मधुर और शीतलगुणयुक्त है ॥ ५ ॥

यष्टिधारणगुणमाह ।

स्खलतः संप्रतिष्ठानां शत्रूणां च विरोधनम् ।
अवष्टम्भनमायुष्यं भयघ्नं दण्डधारणम् ॥ ६ ॥

अर्थ—यष्टि ( लकडी, लाठी ) का धारण स्खलित पदको

संभालनेवाला, शत्रुविरोधक, बल और आयुका बढानेवाला और सब प्रकारके भयका नाशक है ॥ ६ ॥

अथ व्यायामगुणाः ।

व्यायामो हि सदा पथ्यो बलिनां स्निग्धभोजिनाम् ।
स च शीते वसन्ते च तेषां पथ्यतमो मतः ॥ ७ ॥
सर्वेष्वृतुषु सर्वैर्हि मर्त्यैरात्महितार्थिभिः ।
शक्त्यर्द्धेन च कर्तव्यो व्यायामो हन्त्यतोऽन्यथा ॥८॥

अर्थ—चिकनी वस्तु खानेवाले और बलवान पुरुषोंके लिये व्यायाम ( कशरत ) करना शीत और वसन्त ऋतुमें अत्यन्त हितकारी है, परन्तु अपना हित चाहनेवाले पुरुष और सब ऋतुओंमें आधी शक्तिके अनुसार कशरत करें, इससे अधिक कशरतका करना मनुष्योंको नष्ट कर देता है ॥ ७ ॥ ८ ॥

कुक्षौ ललाटे ग्रीवायां यदा घर्म्मः प्रवर्तते ।
शक्त्यर्द्धं तं विजानीयाद् यावदुच्छ्वासमेव च ॥ ९ ॥

अर्थ—जब कोख, माथा और कण्ठसे पसीना निकलने लगे, श्वास शीघ्रतासे आने लगे इसकोही " आधीशक्ति " कहते हैं ॥ ९ ॥

लाघवं कर्म्मसामर्थ्यं स्थैर्यं क्लेशसहिष्णुता ।
दोषक्षयोऽग्निवृद्धिश्च व्यायामादुपजायते ॥ १० ॥

अर्थ—कसरत करनेसे शरीरकी लघुता, कर्ममें चतुरता, स्थिरता और क्लेशसहिष्णुता ( क्लेशका सह लेना ) उत्पन्न होती है ॥ १० ॥

व्यायामं कुर्वतो नित्यं विरुद्धमपि भोजनम् ।
विदग्धमविदग्धं वा निर्दोषं परिपच्यते ॥ ११ ॥

अर्थ–दोष (वात, पित्तादि) क्षय होते हैं और अग्नि बढती है, नित्यके कशरत करनेवाले मनुष्य विरुद्ध वस्तु, विदग्धाजीर्णकारी वस्तु, अथवा उत्तम वस्तु जो कुछभी वह खा लें वह सब दोषरहित हो पक जाती है ॥ ११ ॥

नच व्यायामसदृशमन्यत्स्थौल्यापकर्षणम् ।
नच व्यायामिनं मर्त्यमर्दयन्त्यरयो बलात् ॥ १२ ॥

अर्थ–स्थूलताका नाश करनेके लिये कशरतकी समान संसारमें और कोई दूसरी वस्तु नहीं है, क्योंकि कशरत करनेवाले पुरुषपर किसीका बलभी नहीं चल सक्ता और उसको कोई पराजयभी नहीं कर सक्ता ॥ १२ ॥

न चैनं सहसाक्रम्य जरा समधिगच्छति ।
व्यायामक्षुण्णगात्रस्य पद्भ्यामुद्वर्तितस्य च ॥१३ ॥
व्याधयो नोपसर्पन्ति वैनतेयमिवोरगाः ।
वयो बलं शरीरं च देशकालमथापि च ॥ १४ ॥
समीक्ष्य कुर्य्याद्व्यायामं युक्त्या शक्त्या च बुद्धिमान् ।
रक्तपित्ती क्षयी शोषी कासी श्वासी क्षतातुरः ॥ १५ ॥

अर्थ–और उस पुरुषको एकीएका बुढापाभी नहीं आता, जिस प्रकार सर्पोका समूह गरुडपर आक्रमण नहीं कर सक्ता, वैसेही रोगोंका समूहभी उस पुरुषपर-जिसने कसरत करके अ-

पना शरीर सुखाया है-हमला नहीं कर सक्ता । बुद्धिमान् मनुष्यको चाहिये कि आयु, बल, शरीर, देश, काल इन युक्ति और शक्तियोंका भली भांति विचार करै । रक्तपित्त, क्षयी, शोष, खांसी, श्वास, जिसके अंगमें घाव हो गया हो, ऐसे रोगी॥ १३॥ १४॥ १५॥

भुक्तवान् स्त्रीषु च क्षीणो व्यायामं परिवर्जयेत् ।
वातपित्तामयी बालो वृद्धोऽजीर्णी च तं त्यजेत्॥ १६॥

अर्थ-और भोग करने वा मैथुन करनेसे क्षीण हो रहा है शरीर जिसका वह कभी कशरत न करे । वात-पित्तरोगी बालक ( सोलह वर्षतक बाल्यावस्था रहती है ), बूढा ( सत्तर वर्षके उपरान्त वृद्धावस्था होती है ) और अजीर्ण रोगवालेकोभी कशरत करनी नहीं चाहिये ॥ १६ ॥

अतिव्यायामतः कासो रक्तपित्तप्रतानकः ।
श्रमः क्लमः क्षयस्तृष्णा ज्वरश्छर्दिश्च जायते ॥१७॥

अर्थ-अत्यन्त कशरत करनेसे रक्त, पित्त, खांसी, श्रम ( थकावट ), क्षय, प्यास, ज्वर और छर्दि इत्यादि रोग उत्पन्न होते हैं ॥ १७ ॥

अंगमर्दनगुणमाह ।

संवाहनं श्रमहरं वृष्यं निद्रासुखप्रदम् ।
मांसासृक्त्वक्प्रसन्नत्वं कुर्य्याद्वातकफापहम् ॥१८॥

अर्थ-शरीरका मर्दन श्रमनाशक, वृष्य ( शुक्रका बढानेवाला ), निद्राजनक, सुखदायक तथा मांस, रुधिर और त्वचाको निर्मल करनेवाला तथा वातकफको दूर करे है ॥ १८ ॥

शरीरघर्षणगुणमाह ।

उद्घर्षणं दृष्टिकरं कण्डूकोष्टविनाशनम् ।
तेजनं त्वग्गतस्याग्नेः सिरासुखविरेचनम् ॥ १९ ॥

अर्थ–शरीरका घिसना दृष्टि, शक्तिको बढानेवाला, खुजली और कोढ रोगका नाशक, चर्म्मस्थित अग्निके तेजको प्रबल करनेवाला और शरीरकी सिराओंको सुखवर्द्धक है ॥ १९ ॥

पथभ्रमणगुणमाह ।

अध्वा मेदःकफस्थौल्यसौकुमार्य्यविनाशनः ॥२०॥

अर्थ–मार्गका चलना मेद, कफ, शरीरकी स्थूलता और शरीरकी कोमलताको विगाडे है ॥ २० ॥

अतिभ्रमणगुणाः ।

यत्तु चंक्रमणं नातिदेहपीडाकरं भवेत् ।
तदायुर्वलमेधाग्निप्रदमिन्द्रियबोधनम् ॥ २१ ॥

अर्थ–अत्यन्त भ्रमण शरीरमें क्लान्ति उत्पन्न करनेवाला है, इससे आयु, वल, मेधा और अग्निकी वृद्धि होती है और इंद्रियोंको प्रफुल्लित करे है ॥ २१ ॥

पादुकाधारणगुणाः ।

पादत्रधारणं वृष्यमोजस्यं चक्षुषोर्हितम् ।
सुखप्रचारमायुष्यं वल्यं पादरुजापहम् ॥ २२ ॥

अर्थ–पादुकाधारण वीर्य्य और ओजकी बढानेवाली, नेत्रोंको हितकारी, चलनेके समय सुखदायक, आयु और वलवर्द्धक और पाओंकी पीडाको दूर करे है ॥ २२ ॥

पादुकाऽधारणदोषाः ।

पादाभ्यामनुपानद्भ्यां नृणां चंक्रमणं सदा ।
अनारोग्यमनायुष्यमिंद्रियघ्नमदृष्टिकृत् ॥ २३ ॥

अर्थ-बिनापादुकाके सदैव भ्रमण करना स्वस्थता, आयु, इन्द्रिय और दृष्टिकी शक्तिको कम करे है ॥ २३ ॥

हस्त्यादिगमनगुणाः ।

हस्त्यश्वरथदोलाद्यैर्भ्रमणं वातकोपनम् ।
स्थिरीकरणमङ्गानां बल्यं वह्निविवर्द्धनम् ॥ २४ ॥

अर्थ-हाथी, घोडा, रथ और डोलादि ( पालकी ) में बैठकर भ्रमण करनेसे वात प्रकुपित होती है,सब अंग स्थिरताको धारण करते हैं, बल और जठराग्निकी वृद्धि होती है ॥ २४ ॥

विश्रामगुणाः ।

विश्रामो बलकृत्स्वेदश्रमनुत्स्वास्थ्यदः शुभः॥२५॥

अर्थ-विश्राम बलकारक है, पसीनेको और श्रमको दूर करनेवाला है, चित्तको स्वस्थता और अत्यन्त शुभदायक है॥२५

पादप्रक्षालनगुणाः ।

पादप्रक्षालनं पादमलरोगश्रमापहम् ।
दृष्टिप्रसादनं वृष्यं रूक्षोघ्नं प्रीतिवर्द्धनम् ॥ २६ ॥

अर्थ-पाओंका प्रक्षालन अर्थात् धोना, पाओंका मैल और पाओंका रोग तथा श्रमको दूर करे है, दृष्टिकी शक्तिको तेज करे है, वीर्य्यको बढावे है, शरीरके रूखापनका नाश करे है और प्रीतिका बढानेवाला है ॥ २६ ॥ इति व्यायामगुणाः समाप्ताः ॥

प्राग्वातगुणमाह ।

प्राग्वातो मधुरः क्षारो वह्निमान्द्यकरो गुरुः ।
वैरस्यगौरवोष्णानि करोत्यप्स्वौषधीषु च ॥ २७ ॥

अर्थ–पूर्वदिशाकी पवन (पुरवाइ हवा)–मधुर, क्षार, मन्दाग्निकारक, भारी, औषधी और जलमें विरसता, गुरुता और उष्णता करनेवाली है ॥ २७ ॥

भग्नेऽपीष्टः क्षताद्येषु श्वयथुरोगकृत् ।
सन्निपातज्वरश्वासत्वग्दोषार्शोविपक्रमीन् ॥ २८ ॥

अर्थ–भग्न और क्षतादि रोगोंमें प्रशंसनीय, तथा नासास्राव, सूजन, सन्निपातज्वर, श्वास, त्वग्दोष, बवासीर, विपक्रमि॥२८॥

कोपयेदामवातञ्च घनसंघातकारकः ॥ २९ ॥

अर्थ–और आमवातादि रोगोंको बढानेवाली है, तथा मेघको सञ्चय करनेवाली है ॥ २९ ॥

दक्षिणमारुतगुणाः ।

दक्षिणो मारुतो बल्यश्चाक्षुष्यः शस्यघातकः ।
मधुरश्च विदाही च कषायान्नरसो लघुः ॥ ३० ॥

अर्थ–दक्षिणदिशाकी वायु–बलकारक, नेत्रोंको हितकारी, शस्य ( खेती ) नाशक, मधुर, दाहजनक, अन्नको कषैला करनेवाली, लघु ( हलकी ) ॥ ३० ॥

रक्तपित्तप्रशमनो नच मारुतकोपनः ।
गण्डूपदादिकीटानां जनकः प्राणकारकः ॥ ३१ ॥

अर्थ–रक्तपित्तविनाशक है,परन्तु वातको कुपित करनेवाली

नहीं है। गण्डूपदा (केंचुवा) इत्यादि कीडोंको उत्पन्न करनेवाली और प्राणियोंको प्राणदायक है॥ ३१॥

पश्चिमपवनगुणाः।

पश्चिमोऽग्निपूर्ववर्णबलारोग्यविवर्द्धनः।
कषायः शोषणः स्वर्य्यो रोचनो विषदो लघुः॥३२॥

अर्थ–पश्चिमदिशाकी वायु–अग्नि, शरीर, वर्ण, बल और आरोग्यतावर्द्धक है। कषैली, शोषक, स्वर शुद्ध करनेवाली, रुचिको उत्पन्न करनेवाली, निर्मल, हलकी॥ ३२॥

अपां लघुत्ववैशद्यशैत्यवैमल्यकारकः।
सर्वद्रव्येष्वभिव्यक्तप्रभावरसवीर्य्यकृत्॥ ३३॥

अर्थ–तथा जलको लघुता, श्वेतवर्णता, शीतलता और स्वच्छता देनेवाली है। सब वस्तुओंमें प्रगटता, प्रभाव, रस, वीर्य्यको करनेवाली है॥ ३३॥

व्रणसंरोपणस्त्वच्यो दाहशोथतृषापहः॥ ३४॥

अर्थ–व्रणको भरनेवाली, त्वचाको उत्तम करनेवाली और दाह, सूजन, तृषाको हरनेवाली है॥ ३४॥

उत्तरवायुगुणाः।

औत्तरो मारुतः स्निग्धो मृदुर्मधुर एव च।
कषायान्नरसः शीतः सर्वदोषप्रकोपनः॥ ३५॥

अर्थ–उत्तरदिशाकी पवन–स्निग्ध, मृदु, मधुर, जल और अन्नको कषायरसान्वित करनेवाली है। शीतल, सब दोषोंको कुपित करनेवाली है॥ ३५॥

क्षीणक्षतविषार्तानां हितो दाहतृषापहः ॥ ३६ ॥

अर्थ–क्षीण, क्षत और विषग्रसित रोगियोंको हितकारी है, और दाह तृषाको दूर करनेवाली है ॥ ३६ ॥

नीहारादिसंयुक्तवायुगुणाः ।

शीताधिकः सनीहारः सविद्युत्स्तनयित्नुमान्॥३७॥

अर्थ–नीहार ( बरफ )–विद्युत ,( बिजली ) और मेघसंयुक्त पवन अत्यन्त शीतल है ॥ ३७ ॥

विश्वग्वायुगुणाः ।

विश्वग्वायुरनायुष्यः प्राणिनां नैकदोषकृत् ।
सर्वर्तुलिङ्गको हन्ता हृद्योत्पातः पुरःसरः ॥ ३८ ॥

अर्थ–घूमता हुवा पवन ( ववूला )–प्राणियोंकी आयुका नाशक, त्रिदोषको कुपित करनेवाला, सब ऋतुओंका लक्षणकारी, जीवननाशक और हृदयमें उद्वेग करनेवाला है ॥ ३८ ॥

व्यजनानिलगुणाः ।

मूर्च्छास्वेदतृपादाहश्रमघ्नो व्यजनानिलः ॥ ३९ ॥

अर्थ–पंखेकी पवन–मूर्छा, पसीना,तृपा, दाह और श्रमको हरनेवाली है ॥ ३९ ॥

तालवृन्तपवनगुणाः ।

तालवृन्तभवो वातस्त्रिदोषशमनो लघुः ॥ ४० ॥

अर्थ–ताडके पंखेकी पवन–त्रिदोषनाशक और हलकी है ॥ ४० ॥

वंशव्यजनपवनगुणाः ।

वंशव्यजनजो वातो रूक्षोष्णवातपित्तदः ॥ ४१ ॥

अर्थ–वांसके पंखेकी पवन–रूखी, गरम और वातपित्तदायक है ॥ ४१ ॥

वालव्यजनवायुगुणाः ।

वालव्यजनमोजस्यं मक्षिकादीन् व्यपोहतिं ॥ ४२ ॥

अर्थ–चमर अथवा चमरीकी वायु–तेजको बढानेवाली और मक्खी इत्यादिको उडानेवाली है ॥ ४२ ॥

मयूरपक्षादिनिर्म्मितव्यजनवायुगुणाः ।

मायूरा वस्त्रजा वैत्रा वालदोषत्रयापहाः ॥ ४३ ॥

अर्थ–मोरकी पूछके, कपडेके और वेंतके पंखेका पवन त्रिदोषनाशक है ॥ ४३ ॥ इति वायुगुणाः समाप्ताः ॥

तैलगुणमाह ।

तैलं कषायमधुरं सूक्ष्ममुष्णं व्यवायि च ।
पित्तलं वर्द्धविण्मूत्रं नच श्लेष्मातिवर्द्धनम् ॥ ४४ ॥
वातघ्नमुत्तमं त्वच्यं मेधाग्निबलवर्द्धनम् ।
नास्ति तैलात्परं किञ्चिदौषधं मारुतापहम् ॥४५॥
तैलसंयोगसंस्कारात् सर्वरोगापहं स्मृतम् ॥ ४६ ॥

अर्थ–तेल–कषैला, मधुर, सूक्ष्म, गरम, व्यवायि ( मैथुनजनक द्रव्य ), पित्तकारक, मलमूत्रका बांधनेवाला, किञ्चित्कफवर्द्धक है । वातविनाशक, त्वचामें कान्ति झलकानेवाला, मेधा, अग्नि और बलको बढानेवाला, तेलकी समान वातनाशक और

दूसरी औषधि नहीं है । और द्रव्योंके संयोगसे पक्का तेल सब रोगोंको दूर करनेवाला है ॥ ४४ ॥ ४५ ॥ ४६ ॥

तिलतैलगुणाः ।

तिलतैलं वयःस्थैर्य्यकरं वातघ्नमुत्तमम् ।
हितं वस्त्यभ्यङ्गपाने नस्ये कर्णाक्षिपूरणे ॥ ४७ ॥

अर्थ–तिलका तेल–अवस्थास्थापक, वातविनाशक, तथा वस्तिकर्म्ममें, मर्दन करनेमें, नास लेनेमें, कर्ण और आंखोंके लगानेमें परम हितकारी है ॥ ४७ ॥

सर्षपतैलगुणाः ।

कटूष्णं सार्षपं तैलं रक्तपित्तप्रदूषणम् ।
कफशुक्रानिलहरं कण्डूकृमिविनाशनम् ॥ ४८ ॥

अर्थ–सरसोंका तेल–चरपरा, गरम, रक्तपित्तके कोपको बढा-नेवाला, कफ, शुक्र, वात, खुजली और कीडोंका दूर करनेवाला है ॥ ४८ ॥

एरण्डतैलगुणाः ।

ऐरण्डतैलं मधुरं शुक्रश्लेष्माभिवर्द्धनम् ।
वातासृग्गुल्महृद्रोगजीर्णज्वरहरं परम् ॥ ४९ ॥

अर्थ–अरण्डका तेल–मधुर, भारी, कफका बढानेवाला तथा वातरक्त, गुल्म, हृदयरोग और जीर्णज्वरनाशक है ॥४९॥

हृद्वस्तिपार्श्वजानूरुत्रिकपृष्टास्थिशूलिनाम् ।
आनाहाष्ठीलवातासृक्प्लीहोदावर्तशूलिनाम् ॥५०॥
हितं वातामयश्वासग्रंथिव्रणविकारिणाम् ॥ ५१ ॥

अर्थ–तथा हृदयरोग, बस्तिकर्म्म,पार्श्व,जानु,ऊरु, त्रिक, पीठ और हड्डियोंके शूलवाले रोगियोंको तथा आनाह, अष्ठीला, वातरक्त, प्लीहा, उदावर्त, शूल, वातरोग, श्वास, ग्रन्थि और ब्रध्नरोगवाले पुरुषोंको अत्यन्त हितकारी है ॥ ५० ॥ ५१ ॥

अतसीतैलगुणाः ।

स्वाद्वम्लमतसीतैलं वीर्योष्णं कटुपाकि च ॥ ५२ ॥

अर्थ–अलसीका तेल–स्वादिष्ठ, अम्ल, उष्णवीर्य्य और पचनेमें चरपरा है ॥ ५२ ॥

कुसुम्भतैलगुणाः ।

कुसुम्भतैलं कटुकं गुरूष्णञ्च त्रिदोषदम् ॥ ५३ ॥

अर्थ–कसुम्भ ( कर्ड ) का तेल–चरपरा, भारी, गरम और त्रिदोषजनक है ॥ ५३ ॥

करंजतैलगुणाः ।

करञ्जतैलं किट्टिमकुष्ठकण्डूनिवारणम् ।
तिक्तकृमिहरं तीक्ष्णं रक्तपित्तप्रदूषणम् ॥ ५४ ॥

अर्थ–करञ्जका तेल–कड़वा, कृमिनाशक, तीक्ष्ण, रक्तपित्तप्रकोपक, किट्टिम, कोढ और कण्डूका दूर करनेवाला है॥५४॥

निम्बतैलगुणाः ।

निम्बतैलन्तु कुष्ठघ्नं तिक्तं कृमिहरं परम् ॥ ५५ ॥

अर्थ–नीमका तेल–कोढका हरनेवाला, कीड़ोंका दूर करनेवाला और अत्यन्त कडुवा है ॥ ५५ ॥

अनुक्तफलोद्भवतैलगुणाः ।

फलोद्भवानि तैलानि यान्यनुक्तानि कानि च ।
गुणान् कर्म्म च विज्ञाय फलानि च विनिर्दिशेत्॥५६

अर्थ–फलसे निकला हुआ जिन फलोंके तैलोंका तेल इस ग्रन्थमें नहीं कहा गया है, उन फलोंके गुण और कर्म्मको समझकर उस तेलका गुण कहना चाहिये ॥ ५६ ॥

तिलतैलस्य प्रधानत्वमाह ।

सर्वेभ्यस्त्विह तैलेभ्यस्तिलतैलं प्रशस्यते ॥ ५७ ॥

अर्थ–सब स्थावर स्नेह द्रव्योंमें अर्थात् और तेलोंकी अपेक्षा तिलका तेल परमोत्तम है ॥ ५७ ॥

स्थावरस्नेहस्य तैलत्वमाह ।

निष्पत्तेस्तद्गुणत्वाच्च तैलत्वमितरेष्वपि ॥ ५८ ॥

अर्थ–तिलका चूरा कर उसको यंत्र ( कोल्हू ) इत्यादिमें छेतकर तेल निकला जाता है। सरसों आदिका स्नेहभी इसीप्रकारसे निकाला जाता है और वैसाही गुणवाला है। इससे सरसोंके स्नेहादिकोभी तेलही कहते हैं ॥ ५८ ॥

अभ्यङ्गगुणाः ।

अभ्यङ्गो मार्दनकरः कफवातविनाशनः ।
धातूनां पुष्टिजननो बलवर्णप्रसादनः ॥ ५९ ॥

अर्थ–शरीरमें तेल मलनेसे अत्यन्त कोमलता आती है, कफ और वातका नाश होता है, धातुकी वृद्धि होती है, बल बढता है और रंग दमकने लगता है ॥ ५९ ॥

पादाभ्यंगगुणाः ।

पादाभ्यङ्गोऽथ निद्राकृच्चक्षुष्यः पादरोगहा ।
चक्षुषि प्रतिरन्ध्रं द्वे शिरे पादगते नृणाम् ॥ ६० ॥
अतश्चक्षुःप्रासादार्थी पादाभ्यङ्गं समाचरेत् ॥ ६१ ॥

अर्थ—पाओंसे तेलका मलना—निद्राकारक, नेत्रोंको हितकारी, पाओंके रोगोंको दूर करनेवाला, आखोंके छेदोंमें जो दो शिरा ( नसें ) हैं वह पाओंमें जाकर मिली हैं, इसलिये पाओंमें तेल मलनेसे नेत्रोंका हित होता है । इसकारण आंखोंमें सुख चाहनेवाले पुरुषोंको पाओंसे तेल मलना चाहिये ॥६०॥६१॥

स्नेहोऽवगाहने युक्तः शरीरे बलमाहरेत् ॥ ६२ ॥

अर्थ—तेल मलकर जलमें स्नान करनेसे शरीरमें अधिक बल बढता है ॥ ६२ ॥

शिरसि तैलमर्द्दनगुणाः ।

नित्यं स्नेहार्द्रशिरसः शिरःशूलो न जायते ।
न खालित्यं न पालित्यं न केशाः प्रपतंति च ॥६३ ॥
दृढमूलाश्च कृष्णाश्च भवन्ति च घनायताः ।
इन्द्रियाणि प्रसीदन्ति सुदृग् भवति लोचनम् ॥६४ ॥

अर्थ—जो पुरुष प्रतिदिन शिरसे तेल मलते हैं, उनके शिरमें शूल कभी नहीं होता, तथा केशोंकी अल्पता और प्रपकता नहीं होती, और केश पतितभी नहीं होते, तथा उनके केश दृढमूलयुक्त, कृष्णवर्ण और सघन होते हैं, और सदा इन्द्रियोंमें प्रसन्नता तथा नेत्रोंमें सुदृश्यता उत्पन्न होती है ॥ ६३ ॥ ६४ ॥

कर्णतैलपूरणगुणाः ।

कर्णप्रपूरणं नित्यं न मन्या न हनुग्रहाः ।
नोच्चैःश्रुतिर्न बाधिर्य्यं न कर्णे वातजा रुजः ॥६५॥

अर्थ–जो मनुष्य प्रतिदिन कानमें तेल डालते हैं उनको मन्यास्तंभ, हनुग्रह, कमरका दर्द, बधिरता और कानकी वातजन्य पीडा इत्यादि रोग उत्पन्न नहीं होते ॥ ६५ ॥

तैलद्रोणीअवस्थितिगुणाः ।

तैलद्रोणी प्रशस्ता विविधिगदमये वातरोगार्दितेषु ।
व्याकुल्ये पङ्गुभूते सविषमबधिरे भिन्मिने गद्गदे च॥६६॥

अर्थ–द्रोणी (काठका बर्तन) का पक्का तेल अनेक प्रकारके रोग तथा वात अर्दित, शरीरकी व्याकुलता, पंगु, विषम, बधिर, मिन्मिनाहट, गदगद ॥ ६६ ॥

धन्वङ्के स्तब्धपृष्ठे प्रचलितपवने गात्रकस्येकपाट्यां ।
ग्रीवाभङ्गेऽपतंत्रे क्षयरुधिरभवे मूत्रकृच्छ्रे च बस्तौ ॥६७

अर्थ–धनुस्तम्भ, स्तब्धपृष्ठ, प्रचलितपवन, गात्रकम्प, कपाटी, ग्रीवाभङ्ग, अपतंत्रक, रक्तक्षय, मूत्रकृच्छ्रादि रोगमें और बस्तिक्रियाके विषय अत्यन्त प्रशंसाके योग्य है ॥६७॥

उद्वर्तनगुणाः ।

उद्वर्तनं वातहरं कफमेदोनिलापहम् ।
स्थिरीकरणमङ्गानां त्वक्प्रसादकरं परम् ॥ ६८ ॥

अर्थ–उद्वर्तन ( उबटन ) वातरोग, कफ, मेद और वातविनाशक है, शरीरको स्थिरता देनेवाला और चर्म्मका निर्मल करनेवाला है ॥ ६८ ॥

उद्वर्तनं हरिद्राद्यैः कण्डूवैवर्ण्यरौक्ष्यजित् ।
तिलेनोद्वर्त्तनं कण्डूरौक्ष्यत्वग्दोषनाशनम् ॥ ६९ ॥

अर्थ–हलदी इत्यादिका उवटन–कण्डू, विवर्णता और शरीरके रूखापनको दूर करे है। तिलोंका उवटन खुजली, रुक्षता और चर्म्मदोषविनाशक है ॥ ६९ ॥ इति उद्वर्तनगुणाः ॥

जलगुणमाह ।

ईषत्कषायमधुरं पानीयं क्लेदि शीतलम् ।
तृष्णाघ्नमव्यक्तरसं शरीरेन्द्रियतर्प्पणम् ॥ ७० ॥

अर्थ–सामान्य जल–किञ्चित्कषैला, मधुर, क्लेदकारक, शीतल, अव्यक्त रसवाला जल. तृष्णानाशक, शरीर और इन्द्रियोंको तृप्ति देनेवाला है ॥ ७० ॥

सुगन्धमस्पष्टरसं सुशीतं तर्पनाशनम् ।
स्वच्छं लघु च हृद्यं च तोयं गुणवदुच्यते ॥ ७१ ॥

अर्थ–सुगन्ध और अव्यक्त रसयुक्त जल शीतल और तृष्णानाशक है। निर्मल जल हलका, हृदयको हितकारी और दूधकी समान गुणवाला है ॥ ७१ ॥

पिच्छिलं कृमिलं क्लिन्नं पर्णशैवालकर्दमैः ।
वैवर्णं विरसं सान्द्रं दुर्गन्धि न हितं जलम् ॥ ७२ ॥

अर्थ–पत्ते, शिवार, कर्दमादिद्वारा पिच्छिल और क्लिन्न, गदला तथा कीटादियुक्त जल, और विवरण, विरस, घन और दुर्गन्धवाला जल अहितकारक है ॥ ७२ ॥

साधारणमेघजलगुणाः ।

गगनाम्बु त्रिदोषघ्नं गृहीतं यत्सुभाजने ।
बल्यं रसायनं मेध्यं पात्रापेक्षि च तत्परम् ॥ ७३ ॥

अर्थ—मेघका जल उत्तमपात्रमें ग्रहण किया हुवा—त्रिदोषनाशक, बलकारक, रसायन, मेधाजनक और वह जैसे पात्रमें रक्खा होगा वैसाही उसका गुण होगा ॥ ७३ ॥

सूर्यचन्द्रकिरणसंयुक्तजलगुणाः ।

दिवार्ककिरणैर्जुष्टं स्पृष्टमिन्दुकरैर्निशि ।
अरूक्षमनभिष्यन्दि तत्तुल्यं गगनाम्बुना ॥ ७४ ॥

अर्थ—जिस जलपर रातमें चन्द्रमाकी किरण और दिनमें सूर्य्यकी किरण पडती हों; ऐसा जल रूक्षताहीन और अक्लेदी है। उसमें आकाशके जलकी समान गुण हैं ॥ ७४ ॥

अनार्तवमेघजलगुणाः ।

अनार्तवं प्रयुंजति वारि वारिधरास्तु यत् ।
तत्रिदोषाय सर्वेषां देहिनां परिपिक्तिनाम् ॥ ७५ ॥

अर्थ—वर्षाऋतुको छोडकर जो और ऋतुओंमें जल वर्षता है, वह जल सब प्राणियोंके ऊपर पडनेसे त्रिदोषको उत्पन्न करता है ॥ ७५ ॥

वर्षाकालीयमेघजलपाननिषिद्धता ।

वर्षासु चरन्ति घनैर्महोरगा वियति कीटलूताश्च ।
तद्विषपुष्टमपेयं स्वजलमगस्त्योदयात्पूर्वम् ॥ ७६ ॥

अर्थ—वर्षाऋतुमें सांप, कीडे, मकडी इत्यादि विषधारी

जन्तु मेघके साथ आकाशमार्गमें भ्रमण करते हैं, और उन जन्तुओंका विष मेघके जलके साथ पृथ्वीमें पतित होता है. इस कारण अगस्त्योदयसे पहिले आकाशका पानी पीना नहीं चाहिये ॥ ७६ ॥

मेघजलपानकालनिर्णयः ।

शुक्लागस्त्यत्रयोदश्यां भाद्रस्यान्ते शरद्यपि ।
अर्घ्यं दत्त्वा त्वगस्त्याय गृह्णीयाद्गगनोदकम् ॥७७॥
हेमन्ते वापि गृह्णीयात् खजलं मृन्मये घटे ।
हेमन्ते तत्प्रयोक्तव्यं नहि शङ्केदनार्तवम् ॥ ७८ ॥
कालेन पक्कं निर्दोषमगस्त्येनाविषीकृतम् ।
हंसोदकमिति ख्यातं शारदं विमलं जलम् ॥ ७९ ॥

अर्थ–भादों मासके व्यतीत होनेपर शरदऋतुकी शुक्ल अगस्त्यत्रयोदशीके दिन अगस्त्यको अर्घ देकर गगनोदक (आकाशका जल) ग्रहण करे। अथवा हेमन्तऋतुमें मेघका जल मट्टीके घडेमें लेकर अनार्तवकी शंकाको त्यागकर काममें लावे। उपर्युक्त कालमें पका हुवा तथा अगस्त्योदयकरके विषरहित किया हुवा शरदऋतुका निर्मल जल हंसोदकनामसे विख्यात है ॥ ७७ ॥ ७८ ॥ ७९ ॥

अनूपदेशजातजलगुणाः ।

अनूपदेशे यद्वारि तत्सान्द्रगुरु पिच्छिलम् ।
मधुरं श्लेष्मजननं स्निग्धपावकनाशनम् ॥ ८० ॥
प्रमेहश्लीपदच्छर्दिगलगण्डादिरोगकृत् ॥ ८१ ॥

अर्थ—अनूपदेश (जलाशयके निकटके स्थान) का जल—घन और भारी, पिच्छिल, मधुर, कफकारक, अग्निनाशक तथा प्रमेह, श्लीपद, वमन और गलगण्डादि रोगोंका उत्पन्न करनेवाला है ॥ ८० ॥ ८१ ॥

जाङ्गलजलगुणाः ।

जाङ्गलं त्वन्यथानूपात् पानीयं परिकीर्तितम्॥८२॥

अर्थ—जाङ्गलदेशका जल—अनूपदेशके जलसे विपरीत गुणवाला है ॥ ८२ ॥

सर्वऋतुसम्बन्धीयआकाशजलगुणाः ।

वारि साधारणं वृष्यं दीपनं मधुरं लघु ॥ ८३ ॥

अर्थ—सब ऋतुओंमें मेघका पानी वीर्य्यवर्द्धक, जठराग्निप्रदीपक, मधुर और हलका है ॥ ८३ ॥

वार्षिकजलगुणमाह ।

गुर्वभिष्यन्दि पानीयं वार्षिकं मधुरं सरम् ॥ ८४ ॥

अर्थ—वर्षाऋतुका पानी—भारी, क्लेदजनक, मधुर और कुछ कुछ दस्तावर है ॥ ८४ ॥

शारदीयजलगुणमाह ।

शारदं चानभिष्यन्दि लघु तत्परिकीर्तितम् ॥८५॥

अर्थ—शरदऋतुका पानी अनभिष्यन्दि (क्लेदरहित) और हलका है ॥ ८५ ॥

हैमन्तिकजलगुणमाह ।

हैमन्तिकं जलं स्निग्धं वृष्यं वल्यं हितं गुरु॥ ८६ ॥

अर्थ—हेमन्तऋतुका पानी—स्निग्ध, वीर्य्यवर्द्धक, बलकारक, हितकारी और भारी है ॥ ८६ ॥

शैशिरजलगुणमाह ।

शैशिरं कफवातघ्नं किञ्चिद्धैमन्तिकाल्लघु ॥ ८७ ॥

अर्थ—शिशिरऋतुका जल—कफ-वात-नाशक और हेमंतऋतुके जलसे किञ्चित् हलका है ॥ ८७ ॥

वासन्तिकजलगुणमाह ।

कषायं मधुरं रूक्षं विद्याद्वासन्तिकं जलम् ॥ ८८ ॥

अर्थ—वसन्तऋतुका जल—कषैला,मधुर और रूखा है॥८८॥

ग्रैष्मिकजलगुणमाह ।

ग्रैष्मिकञ्चानभिष्यन्दि जलमित्येव निश्चयः ॥ ८९ ॥

अर्थ—ग्रीष्मऋतुका जल—अनभिष्यंदी है ॥ ८९ ॥

तडागजलगुणमाह ।

ताडागं वातलं स्वादु कषायं कटुपाकि च ॥ ९० ॥

अर्थ—तडागका जल—वातवर्द्धक, स्वादिष्ठ, कषैला और पचनेमें कटु है ॥ ९० ॥

वापीजलगुणमाह ।

वाप्यं गुरु कटु क्षारं पित्तलं कफवातजित ॥९१॥

अर्थ—बावडीका जल—भारी, कटु, खारी, पित्तकारक तथा कफ और वातनाशक है ॥ ९१ ॥

कूपजलगुणमाह ।

कौपं वातकफौ हन्ति दीपनं लघु पित्तलम् ॥ ९२ ॥

अर्थ–कुवेका जल–वात और कफनाशक है। दीपन, हलका और पित्तकारक है ॥ ९२ ॥

कुण्डजलगुणमाह ।

कौण्डयमग्निकरं रूक्षं मधुरं कफकृद्गुरु ॥ ९३ ॥

अर्थ–कुण्डका जल–अग्निकारक, रूखा, मधुर, कफकारी और भारी है ॥ ९३ ॥

निर्झरजलगुणमाह ।

नैर्झरं लघु पथ्यञ्च दीपनं कफनाशनम् ॥ ९४ ॥

अर्थ–झरनेका जल–हलका, पथ्य, दीपन और कफनाशक है ॥ ९४ ॥

सरोवरजलगुणमाह ।

सारसं लघु तृष्णाघ्नं बल्यं स्वादु कषायवत् ॥ ९५ ॥

अर्थ–सरोवरका जल–हलका, तृषाहारक, बलकारक, स्वादिष्ठ और कषैला है ॥ ९५ ॥

केदारजलगुणमाह ।

कैदारं मधुरं प्रोक्तं विपाके कटु दोषणम् ॥ ९६ ॥

अर्थ–केदारजल-मधुर, गुरुपाकी और दोषजनक है ॥ ९६ ॥

पल्वलजलगुणमाह ।

पल्वलं गुर्वभिष्यन्दि विष्टम्भि दोषणं परम् ॥ ९७ ॥

अर्थ–पल्वल अर्थात् तलैयाका जल–अभिष्यन्दि, विष्टम्भकारक और दोषजनक है ॥ ९७ ॥

समुद्रजलगुणमाह ।

सामुद्रमुदकं क्षारं सर्वदोषप्रकोपनम् ॥ ९८ ॥

अर्थ–समुद्रका जल–क्षार और सर्वदोषोंको कुपित करनेवाला है ॥ ९८ ॥

नदीजलगुणमाह ।

नादेयं वातलं रूक्षं सान्द्रं गुरु कफापहम् ॥ ९९ ॥

अर्थ–नदीका जल–वादी, रूखा, घन, भारी और कफहारी है ॥ ९९ ॥

शीघ्रवहानदीजलगुणमाह ।

नद्यः शीघ्रवहाः प्रायो लघ्व्यो याश्चामलोदकाः ॥१००॥

अर्थ–शीघ्र वहनेवाली नदीयोंका जल–प्राय हलका और निर्मल होता है ॥ १०० ॥

मृदुवहा-पूर्वसमुद्रगानदीजलगुणमाह ।

प्रायो मृदुवहा गुर्व्यो याश्चपूर्वसमुद्रगाः ॥ १०१ ॥

अर्थ–मन्द वहनेवाली तथा पूर्व समुद्रमें जानेवाली नदीयोंका जल भारी है ॥ १०१ ॥

पाषाणवालुकायुक्तनदीजलगुणमाह ।

नद्यः पाषाणसिकतावाहिन्यो विमलोदकाः ॥१०२॥

अर्थ–पाषाण और वालुकायुक्त नदीका जल–अत्यन्त निर्मल होता है ॥ १०२ ॥

गंगादिनदीजलगुणाः ।

हिमवत्प्रभवा याश्च जलं तास्वमृतोपमम् ॥ १०३ ॥

अर्थ–हिमालयपर्वतसे प्रगट होनेवाली गंगादि नदीयोंका जल अमृतकी समान है ॥ १०३ ॥

पारिभद्रादिपर्वतजानदीजलगुणाः ।

पारिभद्रभवा याश्च विन्ध्यसिन्धुभवाश्च याः ।
शिरोहृद्रोगकुष्ठानां ता हेतुः श्लीपदस्य च ॥१०४॥

अर्थ-पारिभद्र, विन्ध्याचल तथा सिन्धुपर्वतसे निकली हुई नदीयोंका जल-शिरोरोग, हृदयरोग, कोढ और श्लीपदरोगोंका कारण है ॥ १०४ ॥

चन्द्रकिरणादियुक्त-पर्वतवारिगुणाः ।

चन्द्रार्ककरसंसृष्टं वायुना स्फालितं मुहुः ।
पर्वतोपरि यद्वारि समं पौरन्दरेण तत् ॥ १०५ ॥

अर्थ-जिसपे चन्द्रमा और सूर्यकी किरणें पडती हों और जो पवनकरके हलाया गया ऐसा पर्वतका जल-मेघके जलकी समान गुणवाला है ॥ १०५ ॥

चन्द्रकान्तमणिसंसृष्टजलगुणमाह ।

चन्द्रकान्तोद्भवं रूक्षं शीतं दाहविनाशनम् ॥१०६॥

अर्थ-चन्द्रकान्तमणिसे उत्पन्न हुवा जल-शीतल और दाहको दूर करनेवाला है ॥ १०६ ॥

औद्भिदजलगुणमाह ।

औद्भिदं मधुरं पित्तशमनं न विदाहि च ॥ १०७ ॥

अर्थ-औद्भिदजल (वृक्षगुल्मादिके स्थानका)-मधुर, पित्तको शान्ति करनेवाला और अविदाही है ॥ १०७ ॥

तालफलोद्भवजलगुणमाह ।

तालाम्बु पित्तजित् शुक्रस्तन्यवृद्धिकरं गुरु॥१०८॥

अर्थ–ताडके फलका जल–पित्तनाशक शुक्र और स्तनोंमें दूध बढानेवाला है ॥ १०८ ॥

नारिकेलजलगुणमाह ।

नारिकेलाम्बु तरुणं तृष्णाघ्नं पित्तनाशनम्।
बालस्य नारिकेलस्य जलं प्रायो विरेचनम् ॥१०९॥
शीतं वमथुमूर्छाघ्नं पित्तज्वरविनाशनम्।
नारिकेलोदकं जीर्णं विष्टम्भि गुरु शीतलम्॥११०॥

अर्थ–तरुणनारियलका जल–तृष्णा और पित्तको दूर करनेवाला है। बालनारियलका जल–दस्तावर, शीतल तथा वमन, मूर्छा और पित्तज्वर निवारक है। वृद्धनारियलका जल–विष्टम्भजनक, भारी और शीतल है ॥ १०९ ॥ ११० ॥

शीतलजलगुणमाह।

शीताम्बु मदमूर्छाघ्नं छर्दिपित्तज्वरापहम्।
श्रमक्लमतृषादाहमदात्ययविषापहम् ॥ १११ ॥

अर्थ–शीतलजल–मद, मूर्छा, वमन, पित्तज्वर, श्रम, क्लम, तृषा, दाह, मद्यपानजनक रोग और विषविनाशक है ॥१११॥

अजीर्णे भेषजं वारि जीर्णे वारि बलप्रदम्।
आयुराहारकाले च भुक्त्वा नोपरि नो निशि॥११२॥

अर्थ–अजीर्णमें जल औषधीके समान गुण करनेवाला है। जीर्णमें जलका पीना बलको बढाता है। आहारके समय जलका पीना आयुको बढाता है, परन्तु आहारके उपरान्त तथा रात्रिमें जल पीना नहीं चाहिये ॥ ११२ ॥

धारापातजलगुणमाह ।

धारापातेन विष्टम्भि दुर्जरं पवनाहतम् ॥ ११३ ॥

अर्थ–धारापातका जल–विष्टम्भी और पवनसे ताडितसे जल दुर्जर अर्थात् देरमें पचता है ॥ ११३ ॥

शृतशीतजलगुणमाह ।

शृतशीतं त्रिदोषघ्नं यदन्तर्वाप्पशीतलम् ॥ ११४ ॥

अर्थ–औटाकर ठंडा किया जल–त्रिदोषका नाश करे है, जो अन्तर्बाप्पसे शीतल किया गया है ॥ ११४ ॥

उष्णोदकसाधारणगुणमाह ।

उष्णोदकं सदा पथ्यं कासश्वासविबन्धनुत् ।
कफवातामदोषघ्नं दीपनं बस्तिशोधनम् ॥ ११५ ॥

अर्थ–उष्णजल–निरन्तर पथ्य है । तथा खाँसी, श्वास, विबन्ध, कफ, वात और आमदोषनाशक है । जठराग्निको दीपन करनेवाला और बस्तिशोधक है ॥ ११५ ॥

उष्णजललक्षणं विशेषगुणश्चाह ।

क्वाथमानन्तु यत्तोयं निष्फेनं निर्मलीकृतम् ।
भवत्यर्द्धावशिष्टन्तु तदुष्णोदकमुच्यते ॥ ११६ ॥

अर्थ–क्वाथमान (काढेकी समान औटाया हुवा) जल–औटाते २ निर्मल,झागरहित और आधा रहे जाय उसको उष्ण जल कहते हैं ॥ ११६ ॥

तत्पादहीनं वातघ्नं अर्द्धहीनन्तु पित्तजित् ।
कफघ्नं पादशेषन्तु पानीयं लघु दीपनम् ॥ ११७॥

अर्थ–इस जलका जब चतुर्थांश जल जाय तो यह जल वातनाशक होता है। और जब इसका अर्द्धभाग जल शेष रह जाय तब यह जल पित्तनाशक होता है,और जो चतुर्थांश शेष रह जाय तो कफनाशक होता है। यह जल हलका और अग्निदीपक है॥

ऋतुभेदे उष्णजलभेदाः।

हेमन्ते शिशिरे पादहीनं पादस्थितं मधौ।
स्यात्पानीयं शरत्काले ग्रीष्मे चार्द्धावशेषितम् ॥११८॥
इच्छन्ति बहुदोषत्वात् प्रावृष्यष्टावशेषितम्॥११९॥

अर्थ–हेमन्तऋतुमें तथा शीतऋतुमें चतुर्थांश रहित, वसन्तऋतुमें चतुर्थांश शेष, शरद और ग्रीष्मऋतुमें अर्द्ध शेष रखकर व्यवहार करे। परन्तु वर्षाऋतुमें जल अनेक दोषयुक्त होता है इसकारण वर्षाऋतुमें अष्टमांश शेष रखकर व्यवहार करना चाहिये ॥ ११८ ॥ ११९ ॥

पर्य्युषितजलगुणमाह।

दिवा शृतञ्च यत्तोयं रात्रौ तत् गुरुतां व्रजेत्।
रात्रौ शृतं दिवा चापि गुरुत्वमधिगच्छति॥ १२० ॥

अर्थ–जो जल दिनमें उष्ण कर रख दिया जावे उस जलमें रात्रिको भारीपन आ जाता है, और जो रात्रिको उष्ण करके रख दिया जावे उस जलमें दिनमें भारीपन आ जाता है॥१२०

सुवासितजलगुणमाह।

सुवासितं जलं पुष्पैः पूतं शुक्लेन वाससा।
नवमृद्भाजने न्यस्तं माङ्गल्यं रुचिकृत्परम्॥१२१॥

अर्थ-पुष्पोंकरके सुवासित किया हुवा, श्वेत वस्त्रकरके छाना हुवा ऐसा जल नवीन मृत्तिकाके पात्रमें रक्खा हुवा मङ्गलकारक और रुचिदायक होता है ॥ १२१ ॥

जलस्य प्राधान्यमाह।

पानीयं प्राणिनां प्राणास्तदायत्तं हि जीवनम्।
तस्मात्सर्वास्ववस्थासु कैश्चिद्वारि न वार्य्यते॥१२२॥

अर्थ-पानी प्राणियोंको प्राणरूप है इसकारण जीवन जलके आधीन है। अतएव प्राणियोंको जल किसी अवस्थामें त्याग नहीं करना चाहिये ॥ १२२ ॥

अन्नेनापि विना जन्तुः प्राणान् धारयते चिरम्।
तोयाभावे पिपासार्त्तः क्षणात्प्राणैर्विमुच्यते॥१२३॥

अर्थ-अन्नके विना जीव बहुत कालपर्य्यन्त जीते रहते हैं, किन्तु जलके विना क्षणमात्रमें मर जाते हैं ॥ १२३ ॥

तृषितो मोहमायाति मोहात्प्राणान् विमुंचति।
तस्मात्प्राणस्य रक्षार्थं वारि देयं पिपासवे॥ १२४ ॥

अर्थ-तृषासे व्याकुल मनुष्योंके मोह उत्पन्न होता है, और मोहसे प्राण नष्ट हो जाते हैं। इसकारण प्राणोंकी रक्षाके लिये पियासे मनुष्यको जल देना चाहिये ॥ १२४ ॥

शरदि वसन्ते च जलपानविधिः।

पानीयं पानीयं शरदि वसन्ते च पानीयम्।
नादेयं नादेयं शरदि वसन्ते च नादेयम्॥ १२५ ॥

अर्थ-शरत् और वसन्तऋतुमें जल पीना चाहिये । परन्तु

नदीका जल शरत् और वसन्त ऋतुमें पीना नहीं चाहिये १२५

स्नानगुणमाह ।

स्नानं पवित्रमायुष्यं श्रमस्वेदमलापहम् ।
शरीरबलसन्धानं केशमोजस्करं परम् ॥ १२६ ॥

अर्थ—स्नान शरीरको पवित्र करे तथा आयुवर्द्धक है, और श्रम, पसीना तथा मैलको दूर करे है, बलवर्द्धक है, केश और ओजकारक है ॥ १२६ ॥

उष्णाम्बुस्नानगुणमाह ।

उष्णाम्बुनाधःकायस्य परिषेकः सुखावहः ।
तेनैव तूत्तमाङ्गस्य बलघ्नं केशचक्षुषोः ॥ १२७ ॥
विनिहन्ति शिरःस्नानं तृष्णाताल्वास्यशोषणम् ।
मलोष्णपिडिकाकण्डूशिरोरोगांश्च पित्तजान् ॥१२८

अर्थ—जलके द्वारा आधे शरीरपे स्नान करनेसे सुखकी वृद्धि होती है और उसी जलके द्वारा शिरसे स्नान करनेसे केश और आँखोंका बल कम होता है। तथा तृषा,तालुशोष, मुखशोष, मल, उष्णता, पिडिका, कण्डू, शिरोरोग और पित्तरोग नाश होते हैं ॥ १२७ ॥ १२८ ॥

द्रव्यविशेषस्नानगुणमाह ।

मधुकामलकैः स्नानं पित्तघ्नं तिमिरापहम् ।
स्नानं वचाघनारिष्टं श्लेष्मघ्नं तिमिरापहम् ।
स्नानं कृष्णतिलैश्चापि चक्षुष्यमनिलापहम् ॥१२९॥

अर्थ—मुलहटी और आमला मलकर स्नान करनेसे पित्त और तिमिररोग नाश होता है। वच और मोथा मलकर स्नान

करनेसे कफ और तिमिररोग नाश होता है । कले तिलोंको मलकर. स्नान करनेसे नेत्रोंकी जोत बढती है, तथा वातका नाश होता है ॥ १२९ ॥

स्नानस्य विशेषगुणमाह ।

अस्नातस्य शरीरस्य ऊष्मा सर्वाङ्गगोचरः ।
स्नानेनैकत्वमायाति तेन दीप्यति पावकः ॥ १३०॥

अर्थ–विना स्नान किये शरीरमें जो गरमी सर्वांगमें स्थित हो जाती है, स्नानसे वह एक स्थानमें आ जाती है, उससे अग्नि प्रदीप्त होती है ॥ १३० ॥

स्नानस्य निषिद्धता ।

स्नानमर्दितनेत्रास्यकर्णरोगातिसारिषु ।
आध्मानपीनसाजीर्णभुक्तवत्सु च गर्हितम् ॥१३१ ॥

अर्थ–अर्दितरोगमें, नेत्ररोगमें, मुखरोगमें, कर्णरोगमें, अतिसारमें, आध्मानरोगमें, पीनसरोगमें और अजीर्णादि रोगोंमें तथा भोजनके अन्तमें स्नान नहीं करना चाहिये ॥ १३१ ॥

शरीरमार्जनगुणाः ।

दौर्गन्ध्यं गौरवं कण्डूं कच्छूमलमरोचकम् ।
स्वेदबीभत्सतां हन्ति शरीरपरिमार्जनम् ॥ १३२ ॥

अर्थ–शरीरका मार्जन–दुर्गन्ध, भारीपन, कण्डू, कच्छू, मल, अरुचि, पसीना और घृणानाशक है ॥१३२॥ इति स्नानगुणाः॥

वस्त्रादिधारणगुणमाह ।

निर्मलवस्त्रधारणगुणाः ।

काम्यं यशस्यमायुष्यमलक्ष्मीघ्नं प्रहर्षणम् ।

श्रीमत्पारिषदं शस्तं निर्मलाम्बरधारणम् ॥ १३३॥

अर्थ—शोभायमान परमेश्वरके चरणोंमें अर्पण किया निर्मल वस्त्र उसको धारण करनेसे—काम, आयुकी वृद्धि होती है तथा अलक्ष्मीका नाश और हर्षकी वृद्धि होती है ॥ १३३ ॥

रत्नाभरणधारणगुणाः ।

धन्यं मङ्गलमायुष्यं श्रीमद्व्यसनसूदनम् ।
हर्षणं काम्यमौजस्यं रत्नाभरणधारणम् ॥ १३४ ॥

अर्थ—रत्नाभरणका धारण—धन,मंगल, आयु, और लक्ष्मीवर्द्धक है,व्यसननिवारक और हर्ष,काम तथा ओजवर्द्धक है १३४

सूर्यादेरर्चनगुणाः ।

स्वर्ग्यं यशस्यमायुष्यमलक्ष्मीकविनाशनम् ।
धन्यं धान्यकरं नित्यं गुरुदेवद्विजार्चनम् ॥ १३५ ॥

अर्थ—गुरु और देवादिका पूजना—स्वर्ग, यश और आयुदायक है।अलक्ष्मीनाशक तथा धन और धान्यवर्द्धक है॥ १३५॥

दर्पणगुणाः ।

दर्पणं श्रीमदायुष्यं पापोपशमनं परम् ॥ १३६ ॥

अर्थ—दर्पणमें मुख देखनेसे—लक्ष्मी और आयुकी वृद्धि होती है,तथा पापका नाश होता है॥ १३६॥इति वस्त्रादिधारणगुणाः ॥

अनुलेपनगुणमाह ।

अनुलेपनसामान्यगुणाः ।

प्रीत्योजोवर्द्धनं वृष्यं स्वेददौर्गन्ध्यनाशनम् ।
तन्द्रातापोपशमनं श्रमघ्नमनुलेपनम् ॥ १३७ ॥

अर्थ-अनुलेपन-हर्ष, ओज और वीर्यवर्द्धक है। तथा पसीना, दुर्गन्ध, तन्द्रा, ताप और श्रमनाशक है ॥ १३७ ॥

चन्दनगुणाः ।

चन्दनं शीतलं तिक्तं तृष्णादाहास्रपित्तजित् ॥१३८॥

अर्थ-चंदन-शीतल, कडवा, चरपरा तथा तृषा, दाह और रक्तपित्तनाशक है ॥ १३८ ॥

अगुरुगुणाः ।

अगुरु व्रणजित्तिक्तं कटूष्णं कफवातजित् ॥ १३९ ॥

अर्थ-अगर-व्रणविनाशक, चरपरी, गरम तथा कफ-वात-नाशक है ॥ १३९ ॥

कुंकुमगुणाः ।

कुङ्कुमं भेदि वैवर्ण्यं कण्डूवातकफापहम् ॥ १४० ॥

अर्थ-केशर-भेदक, तथा विवर्णता, खुजली, और वात-कफ-नाशक है ॥ १४० ॥

कस्तूरीगुणाः ।

कस्तूरी छर्दिदौर्गन्ध्यरक्तपित्तज्वरापहा ॥ १४१ ॥

अर्थ-कस्तूरी-वमन, दुर्गन्ध, रक्तपित्त और ज्वरको हरनेवाली है ॥ १४१॥

लताकस्तूरीगुणाः ।

लताकस्तूरिका हृद्या शीता तिक्तास्यरोगनुत्॥१४२॥

अर्थ-लताकस्तूरी-हृदयको हितकारी,शीतल, कडवी और मुखरोगनाशक है ॥ १४२ ॥

तेजपत्रगुणाः।

पत्रकं कफवातार्शोहृल्लासारोचकापहम् ॥ १४३ ॥

अर्थ–तेजपात–कफ, वायु,बवासीर बवकाई और अरुचि-को दूर करे है ॥ १४३ ॥

कक्कोलगुणाः।

कक्कोलः कटुको हृद्यः सुगन्धिकफवातजित्॥१४४॥

अर्थ–शीतलचीनी–चरपरी, हृदयको हितकारी, सुगन्ध और कफवातनाशक है ॥ १४४ ॥

शटीगुणाः।

शटी वातकफश्वासकासज्वरविनाशिनी ॥ १४५ ॥

अर्थ–आमिया हलदी–वात, कफ, श्वास, खाँसी और ज्व-रनाशक है ॥ १४५ ॥

उशीरगुणाः।

उशीरं स्वेददौर्गन्ध्यदाहपित्तास्ररोगजित् ॥ १४६ ॥

अर्थ– खस–पसीना, दुर्गन्ध, दाह और रक्तपित्तका नाश करे है ॥ १४६ ॥

रक्तचन्दनगुणाः।

रक्तपित्तहरं बल्यं चाक्षुष्यं रक्तचन्दनम् ॥ १४७ ॥

अर्थ–लालचंदन–रक्तपित्तनाशक, बलकारक और नेत्रों-को हितकारी है ॥ १४७ ॥

श्रीवासादिगुणाः।

श्रीवासः सरलं पूतिः कुन्दुरुग्रन्थिपर्णकम् ।
सिह्लकः परमामांसी देवदारुमुरानखम् ॥ १४८ ॥

सर्वेमी परमालक्ष्मीरक्षोघ्ना ज्वरनाशनाः ॥ १४९ ॥

अर्थ–श्रीवास ( सरलका गोंद ), धूपसरल, पूति ( गन्धमार्जारवीर्य्य ), कुन्दुरु, गठिवन, शिलारस, वालछड, देवदारु, एकांगी और नखी-अलक्ष्मी, राक्षसबाधा और ज्वरनाशक है ॥ १४८ ॥ १४९ ॥ ॥ इति अनुलेपनादिगुणाः ॥

छत्रादिपञ्चकं पूर्वं ततो व्यायाममारुतौ ।
तैलमुद्वर्त्तनं तोयं स्नानं वस्त्रादिधारणम् ॥ १५० ॥
अनुलेपनमित्येतैर्नातिसंक्षेपविस्तरः ।
पौर्वाह्निकः परिच्छेदः समाप्तो राजवल्लभे ॥ १५१॥

अर्थ–छत्रादिपंचक,व्यायाम ( कसरत ),वायु, तेल, उद्वर्त्तन, जल, स्नान तथा अनुलेपनादिद्वारा राजवल्लभ ग्रन्थमें न अतिसंक्षेपसे और न अति विस्तारसे पौर्वाह्निक परिच्छेद समाप्त हुआ ॥ १५० ॥ १५१ ॥

इति श्रीराजवल्लभनिघण्टे द्रव्यगुणचन्द्रिकाटीकायां आयुर्वेदोद्धारक शालिग्रामवैश्यकृत-पौर्वाह्णिककर्मगुणद्वितीयपरिच्छेदः समाप्तः ॥ २ ॥

## ॥ तृतीयपरिच्छेदः ॥

अथ माध्याह्निकं कृत्यं नानातन्त्रान्निरुच्यते ॥१ ॥

अर्थ–अथानन्तर अनेक शास्त्रोंसे निरूपण की हुई मध्याह्निक क्रियाओंको कहते हैं ॥ १ ॥

घान्यभेदाः ।

अथ धान्यं त्रिधा शालिषष्टिकाव्रीहिभेदतः ।
शालयो हैमनास्तत्र षष्टिका ग्रैष्मिका अपि ॥ २ ॥
व्रीहयस्त्वाशवख्याताः प्रावृट्कालसमुद्भवाः ॥ ३ ॥

अर्थ–शालि, षष्टी और व्रीहि इनमें दोसे धान तीन प्रकारके हैं।तहां शालिधान हेमन्तऋतुमें, षष्टीधान ग्रीष्मऋतुमें और व्रीहिधान वर्षाऋतुमें उत्पन्न होते हैं। यह व्रीहिधान कहीं २ आशवनामसे प्रसिद्ध है ॥ २ ॥ ३ ॥

शालिधान्यगुणाः।

शालयो मधुराः शीता लघुपाका बलावहाः ।
पित्तघ्नाल्पानिलकफाः स्निग्धा बद्धाल्पवर्चसः ॥ ४ ॥

अर्थ–शालिधान–मधुर, शीतल, पचनेमें हलके, बलवर्द्धक, पित्तनाशक, किञ्चित् वातकफकारक, स्निग्ध और अल्पमलवर्द्धक है ॥ ४ ॥

रक्तशालिगुणाः ।

रक्तशालिस्त्रिदोषघ्नश्चक्षुष्यः शुक्रमूत्रलः।
तृष्णाघ्नो बलकृत्स्वर्यो हृद्यस्तदनु चापरे ॥ ५॥
शालयो रक्तशालीनां किञ्चिद्धीनगुणा गुणैः ॥ ६ ॥

अर्थ–रक्तशालि–त्रिदोषनाशक, नेत्रोंको हितकारी, शुक्रजनक, मूत्रवर्द्धक, तृषानिवारक, बलकारक, स्वरको शुद्ध करनेवाले और हृदयको हितकारी है । शालिधान इनसे हीनगुणवाले हैं ॥ ५ ॥ ६ ॥

कलमधान्यगुणाः ।

कलमोऽसृक्त्रिदोषघ्नश्चक्षुष्यः सकषायवान् ॥ ७ ॥

अर्थ—कलमधान—रक्तविकार और त्रिदोषनाशक है। नेत्रोंको हितकारी और कषायरसान्वित है ॥ ७ ॥

दग्धभूमिजातशालिधान्यगुणाः ।

दग्धायामवनौ जाताः शालयो लघुपाकिनः ।
कषायाबद्धविण्मूत्रा रूक्षाः श्लेष्मापकर्षिणः ॥८॥

अर्थ—दग्धभूमीमें उत्पन्न हुवे शालिधान—पचनेमें हलके, कषेले, मलमूत्रको बांधनेवाले, रूखे और कफको हरनेवाले हैं ॥ ८ ॥

छिन्नरूढशालिधान्यगुणाः ।

शालयश्छिन्नरूढा ये रूक्षास्ते बद्धवर्चसः ॥ ९ ॥

अर्थ—छिन्नरूढशालिधान—रूखे और मलको बांधनेवाले हैं ॥ ९ ॥

ग्रैष्मिकषष्टिधान्यगुणाः ।

षष्टिका ग्रैष्मिका ये स्युः पित्तलास्ते स्थिरात्मकाः ॥१०

अर्थ—ग्रीष्मऋतुमें उत्पन्न होनेवाले षष्टीधान—पित्तजनक और बहुत कालमें पचनेवाले हैं ॥ १० ॥

शालिविशेषगुणाः ।

हैमनास्तु हिमा वृष्या मधुरा बद्धवर्चसः ॥ ११ ॥

अर्थ—हेमन्तऋतुमें उत्पन्न होनेवाले शालिधान—शीतल वीर्य्यवर्द्धक, मधुर और मलको बांधनेवाले हैं ॥ ११ ॥

पाटलाव्रीहिधान्यगुणाः ।

अत्युष्णो बद्धनिष्यन्दी पाटलस्तु त्रिदोषकृत् ॥१२॥

अर्थ-पाटलनामवाले व्रीहिधान-अत्यन्त उष्णवीर्य्य तथा मलरोधक, क्लेद और त्रिदोषकारक हैं ॥ १२ ॥

शरद्ग्रीष्मोद्भवधान्यगुणाः ।

धान्यं शरद्ग्रीष्मभवं पाकेम्लं पित्तकृद्गुरु ॥ १३ ॥

अर्थ-शरद् और ग्रीष्मऋतुमें उत्पन्न होनेवाले धान-पचनेमें अम्ल, पित्तकारक और भारी हैं ॥ १३ ॥

ऋतुसन्धिभवधान्यगुणाः ।

ऋतुसन्धिभवाश्चोष्मा पित्तला कफनाशनाः ॥ १४ ॥

अर्थ-ऋतुसन्धिउद्भव धान-गरम, पित्तकारक और कफनाशक हैं ॥ १४ ॥

स्थलजधान्यगुणाः ।

स्थलजाः कफपित्तघ्नाः कषायाः कटुपाकिनः ।

किञ्चित्सतिक्तमधुराः पवनानलवर्द्धनाः ॥ १५ ॥

अर्थ-स्थलमें उत्पन्न होनेवाले धान-कफपित्तनाशक, कषैले, पचनेमें चरपरे, किंचित् कडवे, मधुर तथा वात और अग्निवर्द्धक हैं ॥ १५ ॥

चोरकव्रीहिधान्यगुणाः ।

चोरकस्तु बुधैः प्रोक्तस्त्रिदोषस्य प्रकोपनः ।

मधुरश्चाम्लपाकश्च व्रीहिः पित्तकरो गुरुः ॥ १६ ॥

अर्थ-चोरकनामवाले व्रीहिधान-त्रिदोषको कुपित करनेवाले, मधुर, पचनेमें अम्ल, पित्तकारक और भारी हैं ॥ १६ ॥

वापितावापितधान्यगुणाः ।

वापितं गुरु तद्धान्यं किञ्चिद्धीनमवापितम् ॥ १७ ॥

अर्थ–वापितधान–भारी, अवापित धान–वापितसे किंचित् हीनगुणवाले हैं ॥ १७ ॥

रोप्यातिरोप्यधान्यगुणाः ।

रोप्यातिरोप्या लघवः शीघ्रपाका गुणोत्तराः ।
अदाहिनो दोषहरा बल्या मूत्रविवर्द्धनाः ॥ १८ ॥

अर्थ–रोप्यातिरोप्यधान–हल्के, शीघ्रपाकी, गुणाढ्य, अविदाही, त्रिदोषनाशक, बलकारक और मूत्रवर्द्धक हैं ॥ १८ ॥

यवगुणाः ।

यवः कषायो मधुरो वातरक्तहरो गुरुः ।
रूक्षः स्थैर्यकरः शीतो मूत्रमेदकफापहः ॥ १९ ॥

अर्थ–जौ–कषैले, मधुर, वातरक्तनाशक, भारी, रूखे, स्थिरताकारक, शीतल तथा मूत्ररोग, मेद और कफनाशक हैं ॥ १९ ॥

गोधूमगुणाः ।

गोधूमो बृंहणो बल्यो जीवनो वातपित्तहा ।
वृष्यः स्निग्धो गुरुः शीतः सन्धाता स्थैर्यकृत्सरः ॥ २० ॥

अर्थ–गेहूं–पुष्टिकारक, बलवर्द्धक, अवस्थास्थापक, वातपित्तनाशक, शुक्रजनक, स्निग्ध, भारी, शीतल, टूटे हुवे स्थानकों जोडनेवाले और सारक हैं ॥ २० ॥

तृणधान्यानां गुणमाह ।

श्यामाकः शोषणो रूक्षो वातलः श्लेष्मपित्तहा ॥ २१

अर्थ–श्यामक ( समा ) धान–शोषक, रूक्ष, वातवर्द्धक, और कफपित्तनाशक है ॥ २१ ॥

उडिका कोद्रवश्चैव हस्तिश्यामाकचीनकौ ।
पीनसश्वासकासोरुस्तम्भकण्ठगदान् जयेत् ।
कङ्कुकांश्चापि जानीयादेतान् श्यामाकवद्गुणैः ॥२२॥

अर्थ—उडि, कोदो, हस्तिश्यामाक और चीनियाधान—पीनस, श्वास, खाँसी, ऊरुस्तम्भ ( गठिया ) और कण्ठरोगका नाश करनेवाले हैं। कंगुनीके गुण समाकी समान हैं ॥२२ ॥

उडिका तत्र कथिता बलासस्य विवर्द्धनी ।
कोद्रवश्च परं ग्राही वातलः कफनाशनः ॥ २३ ॥

अर्थ—उडिधान कफवर्द्धक है । कोदो—ग्राही, वात-वर्द्धक और कफनाशक हैं ॥२३ ॥

कङ्कुका बृंहणी गुर्वी भग्नसन्धानकृन्मता ॥ २४ ॥

अर्थ—कंगूधान—पुष्टिकारक, भारी और भग्नसन्धानकारक है ॥ २४ ॥

मुद्गानां भेदाः सामान्यगुणाश्च ।

कृष्णमुद्गा महामुद्गा गौरा हरितपीतकाः ।
श्वेता रक्तास्तु निर्दिष्टा लघवः पूर्वपूर्वतः ॥ २५ ॥
प्रधाना हरितास्तत्र वन्यमुद्गास्तु मुद्गवत् ॥२६॥

अर्थ—मूगकी अनेक जाती हैं । जैसे कालीमूग, बडीमूग, मूग, गौरे रंगकी मूग, हरी मूग, पीली मूग, सफेद मूग और लाल मूग। इनमें पूर्व मूगसे पूर्व हलकी है अर्थात् लाल मूगसे सफेद और सफेदसे पीली मूग हलकी है इत्यादि। वनमूगके गुण मूगकी समान हैं ॥ २५ ॥ २६ ॥

मुद्गगुणाः ।

मुद्गः कषायमधुरः कफपित्तास्रजिल्लघुः ।
ग्राही शीतः कटुः पाके चक्षुष्यो नातिवातलः॥२७॥

अर्थ– मूग–कषेली, मधुर, कफघ्न, रक्तपित्तनाशक, हलकी, मलरोधक, शीतल, पचनेमें कटु, नेत्रोंको हितकारी और किञ्चित् वातवर्द्धक है ॥ २७ ॥

मकुष्ठगुणाः ।

मकुष्ठः शीतलो ग्राही कफपित्तक्षयापहः ॥ २८ ॥

अर्थ–मोठ–शीतल, मलरोधक तथा कफ, पित्त और क्षयरोगनाशक है ॥ २८ ॥

माषगुणाः ।

माषो बहुमलो वृष्यः स्निग्धोष्णो मधुरो गुरुः ।
वातनुत् बृंहणो बल्यो मेदोमांसकफप्रदः ॥ २९ ॥

अर्थ–उडद–बहुमलकारक, वीर्य्यवर्द्धक, स्निग्ध, गरम, मधुर, भारी, वातनिवारक, पुष्टिकारक, बलवर्द्धक तथा मेद, मांस, और कफकारक है ॥ २९ ॥

राजमाषगुणाः ।

राजमाषः सरो रुच्यः कफशुक्राम्लपित्तहा ।
तत्स्वादुर्वातलो रूक्षः कषायो विषदो गुरुः ॥३०॥

अर्थ–लोबिया–सारक, रुचिकारक तथा कफ, शुक्र और अम्लपित्तनाशक है। स्वादिष्ट, वादी, रूखा, कषेला, विषद और भारी है ॥ ३० ॥

